❀ श्री गौरहरिर्जयति ❀

प्रकाशक के द्वारा प्रकाशितग्रन्थ संख्या—१२८

# ❀ श्रीगोविन्दलीलामृतम् ❀

श्रीलश्रीकृष्णदासकविराजगोस्वामिविरचितम्

[ तृतीयखण्डम् ]

जेष्ठ पूर्णिमा

सम्वत् २०२२

प्रकाशक— जीय

कृष्णदासबाबा

# ❀ अथ द्वादशः सर्गः ❀



अथाह बृन्दा व्रज-काननेशौ पादाम्वुजे वामृतु-कारुमुख्यैः ।
निवेदितं षड्भिरिहास्ति यत्तात् साद्ध समाकर्णयतं सखीभिः ॥१॥
प्रीत्यर्थं युवयोः सुचित्रितमिदं बृन्दावनं किङ्करै-
रस्माभिर्बहुयत्नतो निपुणता-सर्व्वस्व-प्रत्यर्पणैः ।
तन्नाथौ कृपया समीक्ष्य सफलं कर्त्तु युवामर्हतं
भृत्यानां हि विशेषकौशलकृतेरीशावलोकः फलम् ॥२॥
बृन्दाबन-स्थिरचरैस्तत्ताल्लीलास्थलीस्थितैः ।
निबेदितं पदाब्जे यत् तच्चाकर्णयतं प्रभू ' ॥३॥

---

इसके बाद बृन्दादेबी कहने लगी कि हे व्रजकाननेश्वर आप दोनों के चरण कमलों में छय ऋतु रूप प्रधान प्रधान शिल्पी (ग्रीष्म, बर्षा, शरत, हेमन्त, शीत और बसन्त) कुछ निवेदन करने की आज्ञा चाहते हैं ॥१॥

ऋतु-गण कहने लगेः—हे महाराज हम तो आपके किंकर हैं। आपकी प्रसन्नता लाभ करने के निमित्त ही तो हमने अपनी योग्यता के अनुसार इस बृन्दाबन को सुन्दर-रूप से चित्र विचित्र बनाया है। हे वृन्दाबनेश्वर आप दोनों इसके दर्शन कर हमको कृतार्थ करें क्यों कि सेबक के जिस कार्य्य की प्रभु सराहना करते हैं वही सफल माना जाता है ॥२॥

हे प्रभो-राधा-कृष्ण ! वृन्दाबन की रासलीला भूमि (स्थित) स्थावरादि आप दोनों के चरण कमलों में जो कुछ निबेदन करना चाहते हैं अनुग्रह पूर्वक उसे श्रवण कीजियेगा ॥३॥

अन्योन्य-सङ्गोल्लसितौ भवन्तौ द्रष्टुं निजार्थैः करुणोद्भवैर्वाम् ।
निषेवितुं चार्जनि या समीहा तामर्हतं नः सफलीविधातुम ॥४॥
तावदेत्याब्रवीत कृष्णं सुबलेन समं बटुः ।
बृन्दाबन-प्रजाः कृष्ण निःस्वास्ते राधया कृताः ॥५॥
सौन्दर्य्य-माधुर्य्यमयी बनस्य या लक्ष्मी हृतास्यास्तनुशोभयैव सा।
फलप्रसूनादिमयी वहिश्च या सखीभिरेषापि समक्षमावयोः ॥६॥
नान्दीमुखी समुपसृत्य ततोऽवदत्तौ
स्वस्त्यस्तु वां सहचरीगण-संयुताभ्याम ।
साशीःशतं भगवती यदिहादिशद्वां
तत् कर्णयोः पथिकतां नयतं शुभंयू ॥७॥

---

बृन्दाबन के समस्त स्थाबर-जङ्गम आपके चरण कमलों में यही निबेदन करते हैं कि आपका एक दूसरे के प्रति जो अद्भुत प्रेमोल्लास है उनके देखने की हमको तीव्र अभिलाषा है सो कृपा करके उसके दर्शन कराईयेगा ॥४॥

इस समय सुबल-सखा को साथ लिये मधुमंगल श्रीकृष्ण के पास आया और कहने लगा कि हे कृष्ण ! श्रीराधिका ने तुम्हारी समस्त बृन्दाबन बासी प्रजा को निर्धन कर दिया है ॥५॥

उनके अङ्ग की कान्ति के द्वारा बृन्दाबन का सौन्दर्य और माधुर्य्यमयी शोभा क्षीण हो गई है। उन्होंने और उनकी सखियों ने आपकी ही उपस्थिति में ही बनके समस्त बाह्य-शोभा रूप फल, फूल, पत्रादि का हरण किया है ॥६॥

इसके बाद नान्दीमुखी ने आकर श्रीराधा-कृष्ण के चरणों में निबेदन किया। वह कहने लगी-सब सखियों सहित आपका मंगल हो-पौर्णमासी-देवी ने आप दोनों को जो आशीर्बाद किया है उनके सुनने की कृपा कीजियेगा। इससे आपकी

स तीक्ष्णदण्डः स्मरचक्रवर्त्ती वृन्दाटवी-राज्यपदे भवन्तौ ।
समान-सामन्ततयाभिषिच्य न्ययोजयद्भृङ्ग-पिकादि-चारान् ॥८॥
तदात्ममध्ये कलिना न संयुतिः सम्भोगहानिर्नृपतेर्भयन्तथा ।
समञ्जसत्वेन ततो मदाज्ञया राज्ये सुखं निर्विशतं युवामिति ॥६॥
मामावदत् सा पुनरीत्थमीशा विवाद आसीत् प्रथमं तयोश्चेत् ।
वृन्दा वृता त्वं सुविचार्य्य मह्यं दोषोऽत्र कस्येति निवेदयाशु ॥१०॥
नान्दीमुखीमथ जगाद हरिस्त्वमस्या
जानासि वृत्तामखिलं मिलनं कुतो नौ ।

---

समस्त कामनायें पूर्ण होंगी ॥७॥

प्रचण्ड-दण्डशाली चक्रवर्त्ती महाराज कन्दर्प ने अपने ही समान सामन्त तथा प्रभावशाली आप दोनों को इस वृन्दाबन का राज्य शासन समर्पण किया है। सेवकों के रूप में भ्रमर कोकिलादि की नियुक्ति कर दी है ॥८॥

इसी कारण भगवती श्रीपौर्णमासी देवी का आदेश है कि आप दोनों आपस में कभी कोई झगड़ा-कलह मत करना, क्यों कि ऐसा करने से भोग-विलास आनन्द हीन हो जाता है। राज-भय की भी सम्भावना उपस्थित हो जाती है। वे यही आशीर्वाद करती हैं कि आप दोनों का परस्पर प्रेम वृद्धि को प्राप्त हो ॥६॥

तब नान्दीमुखी आगे कहने लगी कि भगवती श्रीपौर्णमासी ने मुझसे स्पष्ट रूप में कह दिया है कि जब कभी भी श्रीराधा कृष्ण में कोई बिवाद खड़ा हो तब तुम बृन्दादेवी से परामर्श कर हमको सूचना देना कि प्रथम अपराध किस का है ॥१०॥

नान्दीमुखी द्वारा पौर्णमासीजी का आदेश श्रवण कर

निःस्वीकृतं वनमिदं सवयस्यया मे
वंशी च सा विमुषिता शठयानयाद्य ॥११॥
कौन्द्यब्रवीद्यत् स्मर-सार्वभौम-पार्श्वं प्रयातौ कलहायमानौ।
हरे भवन्तौ पृथु गर्व्ववन्तौ किं तत्र वृत्तं कथयात्र सत्यम् ॥१२॥
कृष्णोऽवदत्तस्य समीप एतां नीत्वा मयोक्तं वनलुण्ठिकेयम्।
निगृह्यतां दण्डितमेतदर्थं मदर्थमस्या मयि दापयेति ॥१३॥
पृष्टामुनेयं तमुवाच गोपै-रसंख्य-गोचारणतो वनं ते।
उन्मूलितं तत्फल-पुष्प-लुब्धैः स्वया श्रिया पोषितमस्त्यदो नः ॥१४॥

---

श्रीकृष्ण उससे कहने लगेः-तुम तो इस श्रीराधा के बिषय में सब कुछ जानती हो, भला हमारा इसका मिलन किस भाँति सम्भव हो सकता है ? यह बहुत ही शठस्वभाब की है। अपनी सब सखियों को साथ ले इस वृन्दाबन को निधन वना रही है। इसकी धृष्टता तो देखो हमारी वंशी तक इसने चुराली है ॥११॥

इसके बाद कुन्दलता कहने लगीः-अहो ! कृष्ण यह तो बत-लाओ जब तुम दोनों अत्यन्त गर्व के साथ लड़ते झगड़ते कन्दर्प-महाराज के दरबार में अभियोग लेकर गये थे तव भला उन्होंने क्या फैसला किया-सच सच बतलाना-झूठ मत बोलना ॥१२॥

इस पर श्रीकृष्ण कहने लगे-कन्दर्प महाराज के पास ले जाकर मैंने उनसे कहा था कि यह राधिका चौरणि है इसने समस्त बन को लूटा है इसलिये इसका दण्ड-विधान हो और इससे जो दण्ड दान प्राप्त हो उससे हमारा धन हमको मिलना चाहिये ॥१३॥

तब कन्दर्प-महाराज के प्रश्न करने पर श्रीराधिका ने

शैथिल्य-भाजोऽस्य मृषा गिरास्या दृष्टो मयाऽस्यां दृढ़-पक्षपातः।
सिद्धेऽपि दोषे न कृतो बिचारः साक्षात् स युष्मासु समर्पितो यत्॥
साब्रवीद्यदि तस्यास्यां पक्षपातस्तदासकौ।
तारुण्य-रत्नं संदण्डय केन निर्व्वचनीकृता ॥१६॥
नृपेङ्गितेनाध्वनि तं निजार्थं मयार्थितापीच्छति चेन्न दातुम्।
इमां तदा दण्डयितुं प्रबृत्तो-ऽनया बलात् प्रत्युत दण्डितोऽस्मि॥
कटाक्ष-वाणैः कुटिलीभवद् भ्रुवा विद्धस्तया गद्गदरुद्ध-कण्ठया।
मुदं स लेभे किल कुन्दबल्लिका सापि स्वलीला-कमलेन ताड़िता॥

---

उत्तर में कहा था कि फल-फूल आदि के लोभी ये गोपगण असंख्य गाएँ चरा चरा कर इस बन का उजाड़ रहे हैं। हम सब लाग तो अपनी कान्ति द्वारा इसको रक्षा किये हुए हैं नहीं तो अब तक कभा का नाश हो गया हाता ॥१४॥

किन्तु श्रीराधा का इस प्रकार मिथ्या बाक्य सुनकर भी कन्दर्प-महाराज उन्हीं का पक्ष लेने लगे, यह मैंने भली प्रकार अपनी आँखो से देख लिया। उनका दोष सिद्ध होते हुए भी उन्होंने कुछ निर्णय नहीं किया—अब इसका बिचार मैं आप लोगों के ऊपर छोड़ता हूँ ॥१५॥

इस पर कुन्दलता ने प्रश्न किया—अरे कृष्ण ! यह तो बत-लाओ कि जब कन्दर्प-महाराज श्रीराधा का पक्ष ले रहे थे तब उन्होंने उनका युवाबस्था रूप रत्न का दण्ड-विधान (निर्णय) कैसे किया ? ॥१६॥

राजा का संकेत पाकर मैंने भी इनसे रास्ते में अपना धन माँगा। यह देख कि यह देना नहीं चाहती हैं मैं इनको कुछ दण्ड देने में प्रबृत्त हुई किन्तु देना तो दूर रहा उलटे इन्होंने ही बल पूर्वक मुझे दण्ड दिया— ॥१७॥

ततः शिरोबेष्टनतः स पत्रिकां निष्कास्य नान्दीवदनाकरे न्यधात्।
सा तां पठत्यस्फुटमर्थितोत्सुकैः सभ्यैः पुनस्तैः स्फुटमप्यवाचयत्॥
स्वस्ति श्रीस्मरसार्वभौमचरणाब्जानां स-नान्दीमुखी-
बृन्दा-कुन्दलतादि-सभ्यनिचयेष्वेतत् समाज्ञापनम्।
देया कानन-सत् प्रजाः प्रति हृता श्रीराधया श्रीस्ततो
राधा-माधवयोर्यथा मुरलिका-न्यायो बिधेयश्च वः॥२०॥
सभ्येषु पृच्छत्स्वथ राधिकां तां पुरः स्थितोवाच तदा विशाखा।
पुरानयाख्यायि नृपाग्रतो यत् पुष्णाति सेयं बनमात्मलक्ष्म्या॥२१

---

कुन्दलता के यह बाक्य सुन क्रोध से उन्मत्त हो श्रीराधा का स्वर गद्गद् और कण्ठ अवरुद्ध हो गया। दोनों भ्रू कुटिल हो गई। हाथ में लिये लीला-कमल से ताड़ना करते हुए श्रीकृष्ण को कटाक्ष रूप बाण द्वारा विद्ध करने लगी। इससे श्रीकृष्ण को अत्यन्त आनन्द लाभ हुआ॥१८॥

तब श्रीकृष्ण ने पहिले से ही लिख कर जो एक पत्र अपनी पाग में रख छोड़ा था उसे बाहर निकाल कर नान्दीमुखी के हाथ में दे दिया। जो जो सभासद् वहाँ उपस्थित थे पत्र सुनने को उत्सुक हो गये। नान्दीमुखी पत्र पढ़ने लगी-पत्र में लिखा गया था- ॥१९॥

"श्रीयुक्त सार्वभौम कन्दर्प-महाराज की जय हो-नान्दीमुखी, बृन्दादेबी और कुन्दलतादि समस्त सभासद् गणों के लिये उनका निवेदन है कि जो इस बन की प्रजा का समस्त धन हरण किया है पहिले वह उससे बापिस लिया जाये-फिर राधा-माधव और मुरली की चोरी के मामले पर विचार हो" ॥२०॥

जब सब सभासद्गण श्रीराधिका से इस बिषय में बात

अथाह ललिता मुग्धे तदेतत् कथनेन किम् ।
प्रतिविम्वं हि राधायाः श्रीमूर्त्तेर्ब्रजकाननम ॥२२॥
किं करिष्यति राजा नः सूचकैरूपयापितः ।
पालयामोऽटवीं स्वीयां गृह्णीमोऽस्याः फलादिकम ॥२३॥
तथाप्याज्ञास्य पाल्या चेद्गत्वाग्रे पश्यताटवीम् ।
बृन्दावनेशया पुष्टामात्मपोषं सखीमिव ॥२४॥
नैवास्माभिः क्वापि दृष्टास्ति वंशी
धर्म्मोच्छित्त्यै दीक्षित्ता या सखीनाम् ।

---

चीत करने लगे, उस समय सामने वैठी बिशाखा कहने लगी–श्रीराधिका तो पहिले ही कन्दर्प–महाराज को बतला चुकी हैं कि उन्होंने इस बन की प्रजा की कोई भी सम्पत्ति हरण नहीं की है बल्कि गोप–गणों से इसकी रक्षा कर अपनी निज कान्ति द्वारा परिपुष्टी ही की है ॥२१॥

इस पर ललिता कहने लगी– अरि मुग्धे विशाखे–ऐसा कहने से तुम्हारा अभिप्राय क्या है ? यह व्रज बन तो हमारी श्रीराधिका की श्रीमूर्त्ति का प्रतिविम्ब (परिछाई) ही है ॥२२॥

यदि कोई दुष्ट–स्वभाव–व्यक्ति राजा के निकट हमारे प्रति मिथ्या दोषारोपण करता है तब इससे हमारी हानि ही क्या है। राजा हमारा क्या बिगाड़ कर सकता है। यह बन हमारा है। हमही तो पालन करती हैं। इसके फल–फूल आदि पर हमारा ही अधिकार है ॥२३॥

और यदि तुम समझती हो कि महाराज–कन्दर्प की इस आज्ञा का पालन ही करना उचित है तव पहिले जाकर यह क्यों नहीं देख आती हो कि श्रीराधा ने अपनी सखियों की भाँति इस बन की भी देख भाल कर रक्खी है कि नहीं ॥२४

सास्मद्दिष्ट्या लभ्यते चेत्तदैनां
कृष्णापूरैर्वाहयामः समुद्रम ॥२५॥
नान्द्यब्रवीत् कृष्ण? बन-प्रजाभ्यो
दत्ता मया श्रीरिति यद्वचोऽस्याः।
सत्यं मृषा वेति विचार्य्य पूर्व्वं
वंश्या विचारः परतो विधेयः ॥२६॥
वनमनु ललिताग्रे कृत्य राधां चलन्ती
विपिन-विहरणेच्छुः प्रेष्ठयोः प्राह सभ्यान्।
चलत सह मयैव स्वश्रिया राधयाद्धा
कलयत वनमेतत् पोषितं भूषितं च ॥२७॥
खगमृग-तरुवल्ली-पत्र-पुष्पादि-वृन्दे
प्रकट-कनक-गौराद्वैत-वर्णेऽथ जाते।

---

अरे यह वंशी तो सती-स्त्रियो का धर्म्म नष्ट करने में सदा तत्पर रहती है। हमने तो इसको देखा तक भी नहीं है। हाँ, यदि सौभाग्य से कहीं मिल जाये, तव इस दुष्टा को यमुनाजी के प्रवाह द्वारा समुद्र में अवश्य डुबा देंगी ॥२५॥

इस पर नान्दीमुखी कहने लगी-अरे कृष्ण! श्रीराधा कहती है कि वे प्रजा-गण की समस्त सम्पत्ति दान कर देगी, सो सबसे पहले हमको इस कथन की सत्यता पर तो विचार कर लेना चाहिये। इसके बाद मुरली विषय में बिचार करेंगे ॥२६

श्रीललिता की इच्छा थी कि प्रिया-प्रियतम दो बन भ्रमण करें इसलिये प्रियाजी को सब से आगे कर कहने लगी कि तुम लोग सब हमारे साथ साथ चलो और स्वयं प्रत्यक्ष रूप से देखो कि यह अपनी शोभा द्वारा इस बन को पुष्ट किये हुए हैं अथवा नहीं? ॥२७॥

अघरिपुमुख-सभ्यानान्तु ते ते पदार्थाः
परिचयपदमीयुः केवलाकार-भेदैः ॥२८॥
सभ्यान् पुरस्कृत्य जगाद नान्दी सत्यं वचः श्रीवृषभानुजायाः ।
पुष्टं स्वकान्त्या विपिनं यदस्या नेत्रोत्सवं नस्तनुतेऽखिलानाम ॥२६
कृष्णोऽवदद्याति यदेयमालयं सम्पत्तिमादाय वनस्य कृत्स्नशः ।
आयाति चेद्भूपभियार्पयत्यमुं तदिन्द्रजालं किमु वेत्ति राधिका ॥३०
हर्षोत्फुल्लाः प्रहसितमुखीर्वीक्ष्य सर्व्वा वयस्याः
कृष्णे यत्नात् सपदि बटुना प्रापितेऽग्रे सरत्वम् ।
श्रीराधाया द्युति-शवलिता कृष्णकान्तिः समृद्धा
प्रोत्सर्पन्ती मरकतनिभा व्यानशे काननं तत् ॥३१॥

---

बन के पक्षी, मृग, वृक्ष, लता, पत्र व पुष्पादि समस्त पदार्थ प्रकट रूप में स्वर्ण समान एकदम गौरबर्ण थे। श्रीकृष्णादि सभ्यगण केवल आकार से ही यह जान पाये कि कौन क्या है ॥

अब नान्दीमुखी सब जनों को आगे कर कहने लगी कि बृषभानुनन्दिनि श्रीराधिका का कथन ही सत्य है क्यों कि हमने प्रत्यक्ष देख लिया कि इन्हीं की कान्ति द्वारा पुष्ट यह बन हम सबों के नेत्रों को सुख दे रहा है ॥२६॥

तब श्रीकृष्ण कहने लगे कि श्रीराधिका जब घर के लिये प्रस्थान करती हैं तब इस बन की समस्त सम्पत्ति अपने ही साथ ले जाती हैं। और जब फिर कभी आती हैं तब कन्दर्प-महाराज के भय से सब धन जैसे का तैसा लौटा देती हैं। इससे हमारी तो यह धारणा है कि श्रीराधा कोई इन्द्रजालिका हैं ॥३०॥

इस समय सब सखियों को प्रसन्नता पूर्वक हँसता देख मधुमङ्गल श्रीकृष्ण को सामने ले गया। कृष्ण-कान्ति मिलने से

हृष्टोऽवदच्छ्रीमधुमङ्गलस्तान् मिथो मिलद्भ्य:शबलोज्ज्वलाङ्गौ ।
राधा-मुकुन्दो स्मरतापितौ किं तद्भञ्जनायैक्यमिह प्रयातौ ।।३२।।
सभ्यानूचे प्रहसितमुखी तुङ्गविद्या कवीशा
श्रीगान्धर्व्वा-द्यु ति-शबलितैः कान्ति-पूरैर्मु रारेः ।
यूयं सर्व्वे मरकतमयीं दीप्तिमासाद्य सद्यः
प्राप्ताः स्थोदाहरण-पदतां तद्गुणालङ्कृतेर्नु ।।३३।।
किञ्चिद्विवक्षौ पुरतः सरन्त्यां चलत्करायां वनपालिकायाम् ।
दैवात् समीराभिमुखी यदासी-द्वंशी तदास्या ध्वनिरुच्चचार ।।३४

---

राधा-कान्ति में मरकत-मणि जैसी पीतवर्ण कान्ति सम्यक् प्रकार से सुन्दर झलक रही थी अर्थात् कृष्णकान्ति मिलने से राधाकान्ति मानो चारों ओर बन में फैली गई है ।।३१।।

तब मधुमङ्गल सबको सम्बोधित कर कहने लगाः-अरी सखियो ! श्रीराधा-कृष्ण अपनी अपनी कामपीड़िता कान्ति एक दूसरे से मिलाकर क्या कामाग्नि शान्त करने के निमित्त ही यहाँ आये हैं ।।३२।।

कबीश्वरी तुंगबिद्या हँसते हँसते कहने लगीः-हे सभासद्-गण ! श्रीराधा की कान्ति से मिली श्रीकृष्ण-कान्ति में सब लोग मरकत-मणि की पीतवर्ण-कान्ति को प्राप्त हो श्रीराधा-कृष्ण के गुणालंकार रूप से प्रतीत हो रहे हो ऐसी हमारी धारणा है ।।३३।।

इस पर बनपालिका बृन्दादेबी कुछ कहने के लिये ज्योंहि हाथ हिलाते हिलाते आगे को बढ़ी तब छिपी हुई मुरली में अकस्मात् बायु प्रवेश कर गई और उसमें से मनोहर ध्वनि निकलने लगी- ।।३४।।

तत्काकली–श्रवणतश्चकितासु सर्व्वा–
स्वासाद्य तां सपदि कुन्दलता सखीभिः ।
आदाय तत्करतलान्मुरलमीथैनां
चौरीयमित्युपनिनाय हरेः समीपम् ॥३५॥
राधाब्रवीन्मुरलिकां बिनिधाय वृन्दा–
पाणौ कदर्थयति ते सखि देबरोऽस्मान् ।
तन्मन्यसे न यदि पृच्छ कुतोऽनयेयं
प्राप्ता न चेद्वदति सत्यमियं हि दण्ड्या ॥३६॥
बृन्दाह कक्खटिकया वंशी शैव्याकराद्बलात ।
आच्छिद्यानीय मे दत्ता कुञ्जे नान्दीमुखी–पुरः ॥३७॥
अथ कुन्दलता वंशीं कृष्णपाणौ समर्पयत् ।
सोऽप्यादाय चिराल्लब्धां प्रहृष्टस्तामवादयत् ॥३८॥

---

उस वंशी-ध्वनि को श्रवण कर सब सखियां चकित हो उठी। तब तो सखियों के साथ कुन्दलता ने जाकर बृन्दा के हाथ से मुरली ले ली और "यह बृन्दा चोर है" कहती हुई श्रीकृष्ण के समीप उसे ले गयी ॥३५॥

श्रीराधा कुन्दलता से बोली—"सखी कुन्दलते ! तुम्हारा देबर बृन्दा के हाथ में वंशी पकड़वा हम लोगों को वृथा ही कष्ट दे रहा है। यदि ऐसा नहीं है तो पूछो कि इस बृन्दा को यह वंशी कहाँ मिली ? इतने पर भी यदि सच न बताये तो यह निश्चय ही दण्ड की भागिनी बनेगी" ॥३६॥

बृन्दा ने उत्तर दिया कि एक बन्दरी ने शैव्या के हाथ से वलपूर्वक वंशी छीन कर नान्दीमुखी के सन्मुख कुञ्ज में मेरे हाथ में दे दी थी ॥३७॥

तब कुन्दलता ने श्रीकृष्ण के हाथ में वंशी समर्पण की

मनोवंशान् कुर्व्वंस्त्रिजगदबलानां मदन-रुग्-
घूर्णोत्कीर्णान् जीर्णान् स्थिर-चरग-धर्म्मान् बिनिमयन् ।
ऋतूनां सम्पत्तीयुगपदिह षण्णां समुदयन्
सुधासारैः सिञ्चन् जगदुदलसद्वेणु-निनदः ॥३६॥
श्रीकृष्णस्याविकल-मुरली-ध्वान-बाणैर्विदूरा-
न्नारीणां यद्वरधृतियुजां दर्पकोन्मत्ततासीत् ।
अस्त्रीलोकोऽप्यभवदतनूच्चण्ड-पीड़ा-विहस्त-
स्तन्नाश्चर्य्यं यदयमभिता मारमूर्त्ति-स्वरूपः ॥४०॥
द्रवति शिखरवृन्देऽचञ्चले बेणुनादै-
र्दिशि दिशि बिसरन्तीर्निर्भ्फरापः समीक्ष्य ।

---

और श्रीकृष्ण भी बहुत समय बाद वंशी को प्राप्त करके अत्यन्त प्रसन्न हो उसे बजाने लगे ॥३८॥

वह वंशीध्वनि कैसी है कि त्रिभुवन की सकल अब-लाओं के मन रूपी जो वंशावली (बाँस-समूह) है उसमें काम-रोग का घुन (कीड़ा) लगा कर उसे खाने वाली है; स्थावर को जंगम और जंगम को स्थावर करने बाली है, बृन्दावन में छहों ऋतुओं के धर्म एक समय में ही उदय करा देनी बाली है तथा त्रिलोकी को अमृत-धारा से सिंचन करने वाली है। इस प्रकार यह वंशीध्वनि परमोल्लासमयी है ॥३६॥

श्रीकृष्ण की अविकल (शुद्ध) मुरलीध्वनि कन्दर्प के वाण तुल्य भी हैं। इन बाणों के द्वारा अत्यन्त धैर्य्यवती नारियों में दूर से श्रवण करके ही जो कामोन्मत्तता उत्पन्न होती है तथा पुरुषों में भी काम की जो प्रचण्ड-पीड़ा उदय [हो]ती है-वह आश्चर्य की बात नहीं कारण श्रीकृष्ण साक्षात् [मू]र्तिमान कामदेव हैं ॥४०॥

तृषित–खग–मृगाली गन्तुमुत्का जड़ा तैः
स्वयमपि सविधाप्ता नैव पातुं समर्था ।।४१।।
वंशी–नादैः सरसि पयसि प्राप्रिते ग्राव-धर्म्मं
हंसीः सन्दानित-पदयुगाः स्तम्भिताङ्गी रिरंसुः ।
आसन्नीशाः स्वयमपि जड़ा वद्धपादा न गन्तु
ताभ्यो दातुं न बिष-शकलं नापि भोक्तुं मरालाः ।।४२।।
ततो बृन्दाटबीं बृन्दा स्फीतां तत्तादृतु–श्रिया ।
दर्शयन्ती स्वनाथौ तावभाषत पुरोगता ।।४३।।

---

अब वंशी-ध्वनि-श्रवण से स्थावर-जंगमादि के धर्म विपर्यय का वर्णन करते हैंः—वेणुनाद से जब पाषाण पिघले तो पर्वत बृन्द भी पिघल कर चारों ओर बह चले। उनके बहते हुए जल – राशि को देखकर तृषातुर पशुपक्षीगण जल पीने को जब उत्कण्ठित हुए तो वंशी-ध्वनि से स्वयं जड़-से बने रह गये और जल के समीप ही होने पर भी जल पीने में किसी प्रकार भी समर्थ न हो सके ।।४१।।

इस वंशी-नाद से सरोबर का जल जमकर पाषाणवत् हो गया– तब तो हंसिनियों के दोनों पाँव भी बँध गये और देह भी अचल हो गई। हंसगण रमण की इच्छा करते हुए भी शिला रूप में परिणत जल में पाँवों के फँस कर जम जाने के कारण चलने में और अपनी प्रियागण हंसिनियों को कमल की नाल देने में अथवा आप ही खाने में भी असमर्थ हो गये ।।४२।।

तब वृन्दादेवी अपने नाथ श्रीराधाकृष्ण के सन्मुख उपस्थित हुईं और पूर्वोक्त तद्तद् ऋतुओं की शोभा सम्पत्ति से समृद्ध वृन्वाबन का अबलोकन कराती हुई कहने लगी ।।४३।।

स्फुरत्स्तम्भास्तब्धैर्विलसति चरैः कम्प-वलिता
स्थिरैः कम्प्रैः स्विन्ना स्रवदुपलकैर्गद्गदयुता।
विरावैरस्पष्टैः पुलक-बलिताङ्ग्यङ्कुर-चयैः
सखीश्रेणी-वेशौ प्रणयविवशा सेयमटवी ॥४४॥
वासन्ती-बकुलादिकैर्विचकिलामोघा-शिरीषादिकै-
र्यु थी-नीप-सुकेतकी-प्रभृतिभिर्जात्यब्ज-बाणादिभिः।
लोध्राम्लानमुखैश्च चारुकुसुमैर्बन्धूक-कुन्दादिभिः
क्ऌप्ताकल्प-विभूषणार्चिततनुस्तैर्भाति सैषाटवी ॥४५॥

---

अब उस शोभा सम्पत्ति का बिस्तार करने के लिये वृन्दाटवी के सखी – भाव का दर्शन करते हैं। यथा—हे श्रीराधा-कृष्ण ! यह अटवी (वन) सखियों की भाँति प्रेम-बिह्वला हो शोभा दे रही है। जैसे सखियाँ स्तम्भ, स्वेदादि सात्त्विक भावों से बिह्वल होकर बिलास करती हैं वैसे ही इस वृन्दाटवी के जंगम प्राणी जो जड़ धर्म को प्राप्त हो गये हैं, बही तो इस बन सखी के अंग में स्तम्भभाव है; जो स्थावर पदार्थ कम्पित हो उठे हैं वही इसका कम्प है, पिघलते हुये पाषाण ही इसके स्वेद है, पक्षियों का अस्फुट कलरव ही इसकी गद्गद् बाणी है और अंकुरों के समूह से यह पुलकितांगी बनीं शोभा दे रही है ॥४४

अब अंग-भूषण का बर्णन करते हैं:—बसन्त ऋतु में उत्पन्न मालती व मौलसिरी आदि, ग्रीष्म में उत्पन्न मल्लिका, अमोघ अर्थात् पाटल व शिरीष, बर्षा ऋतु में यूथिका, कदम्ब व केतकी, शरद्ऋतु के जाति, पद्म व बाण, हेमन्त ऋतु के लोध व अम्लान एवं शिशिर ऋतु के बन्धूक प्रभृति जो सुन्दर पुष्प-राशि हैं उनसे ही इस बनसखी की सुन्दर वेश-रचना हुई है। उनसे अलंकृत होकर यह वृन्दाटवी शोभा को प्राप्त हो रही है ॥४५

फुल्लाभिर्माधवीभिर्वकहर ! बिलसन्त्यत्र फुल्ला रसालाः
सन्मल्लीभिः शिरीषास्त्विह बरगणिका-वीथिभिश्चात्र नीपाः ।
जातीभिः सप्तपर्णा इह च कुसुमिताम्लान-पालीभिरस्मिन्
लोध्रास्ते वां सपर्य्यार्थिन इह फलिनी-श्रेणिभिः कुन्दभेदाः ॥४६॥
भृङ्गैः क्वापि बनप्रियाः क्वचिदिमे चाषैश्च धुम्याटका
दात्यूहैः शिखि-चातकास्तत इतो हंसादयः सारसैः ।
कीराः क्वापि किखीकुलैरिह भरद्वाजैश्च हारीतका
गायन्तीव मुदात्र वां गुण-यशः प्रेम्णा रुन्वतः सदा ॥४७॥
शाखैका मुकुलैर्युता किशलयैरन्या प्रसूनैः परा-
प्येकस्येह तरोर्हरिद्भिरपरा काचिद्दलैः पाण्डुरैः ।

---

अब बसन्तादि ऋतुओं में दम्पति-भाव को प्राप्त लता व वृक्षगण की बिशिष्ट शोभा को बर्णन करते हैं। यथा हे श्रीकृष्ण ! इस वृन्दाटवी में बिकसित माधवी - लताओं के साथ प्रफुल्लित रसालवृन्द, सुन्दर मल्लिकाओं के साथ शिरीष समूह, यूथिकाओं के साथ कदम्ब समुदाय, जाति - लताओं के साथ सप्तपर्ण समूह, कुसुमित व अम्लान पाली-(पंक्तियों) के साथ लोध्र के वृक्ष तथा फलवती प्रियंगु लताओं के साथ कुन्द-गण मिलित होकर तुम दोनों की पूजा के लिये बिशेष शोभा को प्राप्त हो रहे हैं ॥४६॥

इस वृन्दाटवी में किसी स्थान में भौंरों के साथ कोयलों का समूह, कहीं स्वर्ण - चातक - पक्षियों के साथ गुड़गुड़, कही डाहुक पक्षियों के साथ मोर व चातकों का झुण्ड. सारस समुदाय के साथ शुकश्रेणी, तथा भरद्वाज पक्षियों के साथ हारीत पक्षीकुल बड़े आनन्द के साथ प्रेम विवश होकर मानों वो आप दोनों के गुण व यश का ही कीर्तन कर रहे हैं ॥४७॥

अन्यान्यापि च जालकैः किल फलैः पाकोन्मुखैः पक्त्रिमै-
र्यस्येत्थं तरु-मण्डलः षड़ृतुभिः स्वैः स्वैगुणैः सेव्यते ॥४८॥
ईयं बृन्दाटव्यातत-षड़ृतु-लक्ष्मी-सहचरी-
कुलैः स्वैःस्वं स्वत्त्वान्मुधुर-विभवैर्मण्डिततनुः।
भृतोच्चैःसम्भारा प्रणय-विवशालीव रभसात्
स्वसम्पद्भिः साक्षादभिलसति वां सेवन-सुखम् ॥४६॥
उद्‌ध्र्व-प्रसर्पत्सुमनोरजःपटं विधुन्वती वीक्ष्य गृहागतौ युवाम्।
सभीरलोलाग-लतावलिच्छला-दानन्दिता नृत्यति बृन्दिकाटवी। ५०

वृन्दाटवी के वृक्ष-श्रेणियों में किसी वृक्ष की एक शाखा में कलियाँ खिल रही है तो दूसरी शाखा में पल्लव निकल रहे हैं और तीसरी में कुसुम खिल रहे हैं। किसी शाखा के पत्ते हरे हैं तो किसी के पीले हैं। किसी में कच्चे फल लगे हैं तो किसी के फल गदरा रहे हैं। इस प्रकार वृक्ष समूह छहों ऋतुओं के गुणों से आप दोनों की सेवा कर रहे हैं ॥४८॥

यह वृन्दाटवी अपनी बिस्तृत शोभा-रूपिणी सहचरियों के द्वारा विभूषिता, तथा पूर्वोक्त निज - माधुर्यवैभव के द्वारा सुशोभितांगी होकर, उत्कृष्ट सेबा-सामग्री को सँवारे हुये, प्रेम-बिह्वला एक सखी की भाँति अपनी सम्पदा के द्वारा आनन्द-पूर्वक आप दोनों की साक्षात् रूप से सेवा करने के सुख की अभिलाषा करती है ॥४६॥

और भी-आप दोनों को अपने गृह में समागत् देख यह बृन्दाटवी आनन्दमग्ना होकर अपने बस्त्रों को ऊपर उछाल उछाल कर नृत्य कर रही है। बृक्षों से पुष्पों के पराग का ऊपर उड़ना ही बस्त्रों को उछालना है और वायु के झकोरों से वृक्ष और लताओं का हिलना ही नृत्य करना है ॥५०॥

नाना-वर्णैश्च पतितैः पुष्पैश्चित्राम्बरैरिव।
वर्त्मास्तरणमानन्दात् कुर्व्वत्यभ्येति वामियम ॥५१॥
युष्ममुखेन्दु-स्रबदिन्दुकान्त-सत्कुट्टिमानां पयसार्पयन्ती।
पाद्यं युतं तत्सरणीषु जातैः श्यामाक-दूर्व्वाऽब्ज्यपराजिताब्जैः ॥५२
अर्घ्यञ्च दूर्व्वा-सुमनोऽङ्कुरादिकै निवेदयन्त्याचमनीयमम्बुभिः।
तदम्बुपद्यान्तिकजाग-निष्पत-लवङ्गजातीफल-कोरकान्वितैः ॥५३
स्रबन्मरन्दैर्मधुपर्कमन्द-च्छाया-हिमाम्भःकणभारनम्रैः।
शीतानिलैस्तोयनिभैः सुगन्धैः स्नानीयमानीय समर्पयन्ती ॥५४॥

---

जैसे सम्माननीय व्यक्ति का पाँवडे बिछाकर स्वागत किया जाना है वैसे ही यह वृन्दाटवी भी अपनी भूमि पर पतित नाना बर्ण के कुसुमाबलियों के चित्र बिचित्र पाँवड़े बिछाती हुई आप दोनों की पधराबनी कर रही है ॥५१॥

आसन का बर्णन कर अब पाद्य का बर्णन करते हैं यथा, आप दोनों के मुखचन्द्र की कान्ति से चन्द्रमणि की वेदिका (थाँभरा) पिघल कर वह चली। उस उत्कृष्ट वेदिका का वह जल, तथा बन के मार्ग में उत्पन्न हरित दूब, अपराजिता एवं पद्मपुष्प से युकत पाद्य यह बृन्दाटवी आप दोनों को अर्पण कर रही है ॥५२॥

तथा दूब, पुष्प व अंकुरादि द्वारा अर्घ चड़ा रही है एवं बन की नदी के समीप के वृक्षों से पतित लौंग व जायफल की कलिकाओं से युक्त आचमनीय निवेदन कर रही है ॥५३

और भी यह वृन्दाटवी पुष्पों से झरते हुये मधु द्वारा मधु-पर्क अर्पण कर रही है। तथा मेघ की छाया से व हिम-कण के भार से शीतल समीर के जल के समान सुगन्धियुक्त स्नानीय जल समर्पण कर रही है ॥५४॥

किशलयदल-नानावर्ण-पुष्पोच्चयानां
जितमणि-मुकुरेष्वङ्गेषु वां विम्बिताभिः।
रुचिभिरिह बिचित्राण्यंशुकान्यङ्गयोग्या-
न्यवयवचय-योग्यालङ्कृतिश्चार्पयन्ती ॥५५॥
स्वोत्पन्न चन्दन-मदागुरु-कुङ्कुमानां
चञ्चत्समीर-मिलितैवर--सौरभैर्वाम्।
चर्चा मुदाङ्ग-निचयेषु समर्पयन्ती
नानापराग-मिलनैः पटवासकांश्च ॥५६॥
गुच्छार्द्धान् बकुलैः कृतान् विचकिलैरेकावलीं गोस्तनान्
यूथीभिर्नवमालती-सुकुसुमैः श्रोत्रावतंसान्यपि।
अम्लानैरपि गर्भकांश्च रसनां कुन्दैः कृतां बामसा-
बन्यैरन्यविभूषणानि कुसुमैरङ्गेऽर्पयन्ती मुदा ॥५७॥

---

तुम दोनों का अंग मणिमय, रत्नमय, सुवर्णमय व मरकतमय दर्पण को भी पराजित करता है। उन अंगों के प्रति यह बृन्दाटबी नबीन पल्लबों व नाना बर्ण के कुसुम समूहों के परस्पर के प्रतिबिम्ब से चित्र-बिचित्रित बस्त्र एवं अलंकारों को समर्पण करती है ॥५५॥

और यह वृन्दाटबी, अपने में उत्पन्न चन्दन, मधु, अगुरु ब कुंकुम की सुगन्धि को लेकर आने बाली मन्द मन्द बायु के सौरभ से युक्त चन्दनादि-लेप ब नाना बिध कुसुम पराग के मेल से प्रस्तुत सुगन्ध-चूर्ण आप दोनों के अंग-प्रत्यंग के प्रति समर्पण कर रही है ॥५६॥

यह वृन्दाटबी, आप दोनों के अंगों के लिए मौलसिरी के फूलों के झब्बे, मल्लिका सुमन की एकलड़ी हार, यूथिका पुष्पों की चौसर हार, नबमालती के कर्णफूल, केशपाश के

स्वोत्पन्नानेक-सत्पुष्प-तुलसीदलमञ्जरीः ।
पल्लवांश्चार्पयन्त्येषा तैः कृताश्च बहुस्रजः ॥५८॥
उद्ध्वंप्रसर्पद् वरसौरभोर्म्मी लोलालिमाला-मिषतोऽत्र धूपम् ।
दीपं चलद्गन्धफली-च्छलेन नैवेद्यमिष्टैः स्वफलैर्ददाना ॥५६॥
रम्भा-गर्भज-कर्पूर-लवङ्गैलादि-संयुतैः ।
समर्पयन्ती ताम्वूलं स्वपूगाहिलतादलैः ॥६०॥
स्वयंपतद्भिः कुसुमैः सुवहा-वकुलादिभिः ।
पुष्पवर्षं बिदधती शारीशुक-जयस्वनैः ॥६१॥

---

लिये अम्लान पुष्पों के गुच्छ, कटि के लिये कुन्दपुष्पों की कौंधनी तथा अन्यान्य पुष्पों के और भी अनेक आभूषण सानन्द अर्पण कर रही है ॥५७॥

यह बृन्दाटबी, अपने में उत्पन्न अनेक उत्तम पुष्प, तुलसी-दल, मञ्जरी, तथा सुकोमल पल्लवों को तथा इनके द्वारा बनी हुई बहुबिध मालाएँ आप दोनों को समर्पण कर रही है ॥५८॥

और यह वृन्दाटबी, ऊपर को उड़ने बाली सुगन्धि से खिच कर ऊपर उड़ने बाले भौंरों के छल से धूप-दान कर रही है, हिलते हुये चम्पक श्रेणी के छल से दीपदान कर रही है तथा अपने में उत्पन्न मन चाहे फलादिकों का नैवेद्य समर्पण कर रही है ॥५६॥

और, कदली के गर्भ से उत्पन्न कपूर, लौंग व इलायची, सुपारी आदि द्रव्यों को डाल कर पान-पत्र को भी तांबूल के लिये समर्पण कर रही है ॥६०॥

और यह वृन्दाटबी स्वयं पतित हारसिंगार, मौलसिरी

मरुच्चलच्चम्पक-शाखिकादोश्छदाग्र-पाण्युत्थकलिकालि-दीपैः ।
बिराव-बाद्यैरलिनाद-गानै- र्नीराजयन्त्यद्य मुदाटवी वाम् ॥६२॥
समीरणोत्थापित-पातितैर्मुहुः शाखाचयैः पुष्पफलानि पल्लवैः ।
नम्रैर्मुदासौ युबयोर्बितन्वती पादाम्बुजाग्रेऽमितदण्डवन्नतिम् ॥६३
स्तुतिं खगानां निनदैरलिस्वनै-
र्वाद्यञ्च गानं पिकपञ्चमैः कलैः ।
कथास्त्वदीयाः शुकशारिकादिभि-
र्नृत्यञ्च नृत्यच्छिखिभिर्वितन्वती ॥६४॥

---

आदि की सुमन-वर्षा कर रही है तथा शुद्ध सारिकाओं की ध्वनि के द्वारा जय जयकार कर रही है ॥६१॥

और यह वृन्दाटवी आज आप दोनों की आरती भी उतार रही है:—चम्पक-वृक्षों की शाखायें ही भुजायें हैं, उनके पत्ते ही पाणि (हाथ) हैं, और पत्तों के आगे के भाग में जो कलियाँ हैं वे ही दीप हैं। पक्षियों का कलरव ही आरती के बाजे बज रहे हैं और भौंरों की गुंजार ही गीत गाये जा रहे हैं ॥॥६२॥

और यह देखिये—यह वृन्दाटवी आप दोनों के चरणों के आगे असंख्य दण्डवत् प्रणाम भी कर रही है– बायु के झोंकों से फूल-फल-व पत्तों समेत शाखाओं का बार बार ऊपर उठना और झुक झुक कर नीचे हो जाना ही उसकी विनम्र प्रणति है ॥६३

और भी देखिये – यह वृन्दाटबी पक्षियों की ध्वनियों से स्तुति कर रही है, भौंरों की गुंजार में बाजे बजा रही है, कोकिलों के पंचम – स्वर में गा रही है, शुक- सारिकादि के आलाप में आप दोनों की कथा को बर्णन कर रही है और मोर-मोरनियों के नृत्यकारी द्वारा आप दोनों के सन्मुख नृत्य प्रस्तुत कर रही है ॥६४॥

चक्रानिलोत्थापित-पुष्पधूली-जालैरुपर्यांशु बितायमानैः ।
माध्वीक-पीयूष-कणास्रबीणि मुदातपत्राणि च बिभ्रतीयम् ॥६५॥
इतस्ततो बल्लरि-चामरैर्मरु-द्विलोल-रम्भादल-तालबृन्तकैः ।
सम्बीजयन्तीति कृतान्महोत्सबा-दानन्दसत्रैरखिलानतर्पयत् ॥६६
मुकुन्द-मन्दानिल-सत्कुबिन्दकः समुच्छलत्पुष्परजोबितानकम ।
इतस्ततोऽभ्रन्मधुपाबली-तुरीं क्षिपन्निबोष्णाबरणाय बां बयेत् ॥६७
ईशाबिमं पश्यतमात्मनोऽग्रे बसन्तकान्ताख्यमरण्यभागम् ।
यस्मिन्नृतूणामधिपो मुदा वां सेवोत्सुकः स्वैर्बिभवैश्चकास्ति ॥६८॥

---

और आप दोनों के ऊपर यह छत्र भी बड़े आनन्द से धारण कर रही है। बवण्डर से पुष्पों की पराग राशि ऊपर आकाश में व्याप्त होकर उसका एक चँदौवा सा बन गया है। उसमें से मधु के अमृतकण झर रहे हैं। एसा है यह आतपत्र (छत्र) ॥६५॥

और चँवर के आकार की वेलों से यह आप के चावर ढुरा रही है और बायु के चलने पर केले के पत्तों से यह आप की इधर से उधर तक बीजना कर रही है। इस प्रकार आसन, अर्घ्य । पाद्यादि आप दोनों को प्रदान करके बृन्दाटबी ने एक महोत्सव मनाया है, एक आनन्द-यज्ञ करके अखिल प्राणि को परितृप्त किया है ॥६६॥

हे मुकुन्द ! यह मन्द समीर एक बड़ा निपुण तन्तुकार (जुलाहा) है। इसने आप दोनों के ताप-निबारण के लिये मधुकरों को तुरी बनाया है। ये आकाश में इधर से उधर उड़ते हुये पुष्प-पराग के डोरे बुन बुनकर चँदौबा तान रहे हैं ॥६७

हे युगल प्रभो ! अब आप अपने आगे बसन्त नामक बन के भाग का अबलोकन करें, जिस बन में ऋतु – राज बसन्त

अथ तद्विलोक-मुदितेन स्वमधुरिम-दर्शनोद्गता सा ।
हृदय-दयितां प्रति तां प्रमदादबर्णि हरिणा बनद्युतिः ॥६९॥
कुन्दे मरन्दाशन-तुन्दिलास्ते मन्दादराः सम्प्रति कुन्ददन्ति !
इन्दिन्दिराः पश्य मरन्द-लुब्धामाकन्दमुच्छूनशिखं प्रयान्ति ॥७०
मौनव्रतं त्यक्तुमिवान्यपुष्टाः कण्ठं कषायेण विशोधयन्तः ।
सार्द्धं पिकीभिः कलकण्ठि पश्य माकन्दमुद्यन्मुकुलं प्रयान्ति ॥७१
बासन्ती – स्वर्णयूथी-मुखहसित-लतालीभिरालिङ्गिताङ्गी
फुल्लेयं चम्पकाली बकुलततिरियं सापि तापिञ्छमाला ।

---

आप लोगों की सानन्द सेबा करने के लि उत्कंठित हो अपने वैभब सहित शोभा दे रहा है ॥६८॥

तब श्रीकृष्ण बन की सफल शोभा के दर्शन कर अत्यन्त प्रसन्न हुये तथा अपनी माधुरी के दर्शन से बन में जो एक अपूर्व कान्ति का उदय हुआ था, उसे प्राणप्रिया श्रीराधा को लक्ष्य करके बर्णन करने लगे ॥६९॥

हे कुन्ददन्ति ! वह देखो—इस समय मधुपान से तृप्त होकर ही मकरन्द के लोभी भ्रमरगण कुन्दपुष्प को परित्याग कर उच्च शिखर बाले आम की ओर जा रहे हैं ॥७०॥

हे कलकण्ठि ! आम के बौर के खाने से कोकिल का कण्ठ खुलता है, इसी कारण बह देखो आज कोकिलाओं के साथ कोकिल समूह मौनव्रत त्याग करने की इच्छा से ही बौर के कसाय रस से अपने कण्ठ का शोधन करने के लिये बौर-बाले आम के वृक्षों के प्रति जा रहे हैं ॥७१॥

माधवीलता और सोनजूही आदि कुसुमित लताओं द्वारा आलिंगिता और प्रफुल्ला यह चम्पकलता है। और आगे कही जाने बाली छः सात लता-वृक्ष-श्रेणियाँ और हैं। यथा-मल्लिका

सेयं पुन्नागवीथी सुतिलक-विततिः सा त्वियं चूतपाली
श्रेणीयं वञ्जुलानां बिलसति पुरतश्चावलिः केशराणाम् ॥७२॥
पुन्नागाः सप्तलाभिर्बिधुमुखि ! बकुलाः सल्लवङ्गावलीभिः
कुब्जाभिः कोविदाराः सुदति ! रुरुचिरे चम्पकाः केतकीभिः ।
तेऽशोकाः स्वर्णयूथीततिभिरिह लसत्किंशुकाः पाटलीभि-
र्वासन्तीभी रसालः सित-शतदलिका-श्रेणिभिः केशराश्च ॥७३
अतिमुक्तैरतिमुक्तै रतिमुक्तैश्चान्बितं बनं यदिदम् ।
रथकृन्मालिक-मोक्षा-काङ्क्षैरपि सेबितं तस्मात् ॥७४॥

---

द्वारा आलिंगित बकुलश्रेणी, तमाल -पंक्ति. पुन्नागवीथी, सुतिलक वृक्ष श्रेणी, आम्रपंक्ति, वंजुल (वेत) श्रेणी एवं नागकेशर श्रेणी—ये सब आगे शोभा पा रही हैं ॥७२॥

और भी. हे चन्द्रबदनि ! हे सुन्दन्ति ! नबमालिका के साथ पुन्नागवृक्ष, उत्तम लवंगमाला के साथ बकुलवृक्ष, कुब्जा–लता के साथ कोबिदारवृक्ष, केतकी के साथ चम्पक, सोन–जूही के साथ अशोक बृक्ष, पाटली के साथ पलास बृक्ष, माधबी के साथ आम्र तथा श्वेतवर्ण शतपत्रिका के साथ नागकेशर–ये सब बड़ी शोभा को प्राप्त हो रहे हैं ॥७३॥

यह बन अतिमुक्त अर्थात् पुण्डक वृक्ष द्वारा युक्त है अत-एव रथ बनाने बाले सूत्रकार (बढ़ई) इसका सेबन करते हैं। यह बन अतिमुक्त अर्थात् माधबीलता करके युक्त है अत-एव मालाकार (माली) इसका सेबन करते हैं। तथा यह वन अतिमुक्त अर्थात् नित्यमुक्त सिद्ध करके भी युक्त है अतएव मोक्षकांक्षी व्यक्ति भी इसका आश्रय ग्रहण करते हैं अर्थात् गोपांगनाओं को सहज प्राप्त सायुज्य, सालोक्य,

शरोत्पत्ति-स्थानायत इदमरण्यं रतिपते
लता-वृक्षव्रातः कुसुम-शरकारायत इह ।
पतन् भृङ्गव्यूहः प्रतिकुसुममुच्चैर्ध्वनिमिषा-
द्दिशन् भद्राभद्रं गणयति परीक्षाकर इव ॥७५॥
मधुपी मधुपं बिष्टं स्वप्रतिबिम्बाञ्चि पुष्पमनु दृष्ट्वा ।
मिलितां मधुपीमन्यां मत्वा तृषितापि निववृते रोषात् ॥७६॥
बनमनु मिलितौ नौ बीक्ष्य हर्षात् प्रकाश्य
स्वक-नबफलदन्तांस्तच्छदौष्ठाधरांश्च ।

---

सारूप्य व सार्ष्टि रूप मुक्ति को प्राप्त करने के लिये मुनिगण वृक्षरूप से वृन्दावन में अवस्थान करते हैं । ७४॥

यह बन रतिपति कामदेव के बाणों की उत्पत्ति-स्थान की भाँति आचरण कर रहा है। कारण कि लताएँ और वृक्ष तो सब पुष्पबाण – निर्माणकारी का कार्य कर रहे हैं और भौंरे एक एक फूल पर पड़ते हुए जोर जोर से गुनगुनाने के मिस से परीक्षक का कार्य कर रहे हैं अर्थात् यह पुष्पबाण उत्तम है, यह मन्द है– इस प्रकार परीक्षक की भाँति जाँच कर रहे हैं ॥७५॥

और वह देखो प्रिये ! बन में एक फूल के अन्दर एक भ्रमर घुस बैठा है और उस पर एक भ्रमरी का प्रतिबिम्ब पड़ रहा है । वह भ्रमरी अपने प्रतिबिम्ब को देख कर उस भ्रमर को भ्रमरी समझ रही है और भ्रमर से मिलने के लिये तृसातुर होती हुई भी रोस प्रकट करती हुई उससे पृथक् हो रही है ॥७६॥

प्रिये ! कमलमुखि ! हम लोगों को बन में आये हुए देख, कदली के वृक्ष हर्षित होकर अपने नवीन फल रूपी दन्ताबली को प्रकाशित कर रहे हैं जिनके ऊपर के बल्कल दन्त-

कमलमुखि ! कदल्य: पश्य सङ्कोचयन्त्य:
पतदतिमधुबाष्पा: कम्पिताङ्ग्यो हसन्ति ॥७७॥
बल्लीषु हल्लीशक-केलिरङ्गी भृङ्गीभिरङ्गीकृत-नृत्यभङ्ग: ।
प्रस्थाप्य भृङ्गीं दयितां निगूढ़ं सरत्यसौ भृङ्गयुबाब्ज-षण्डम् ॥॥७८
अटवीं प्रियामथ दर्शयन् ।
अबदत् प्रियौ मधुमङ्गल: ॥७६॥
निचायतं श्रीव्रजकाननेशा निदाघ-मञ्जु बनभागमेतम् ।
य: स्वागतौ बीक्ष्य पुरो भबन्तौ सेबोत्सुक: स्वैर्विभवैश्चकास्ति ॥८०
सोऽयं टिट्टिभ-दुन्दुभि-ध्वनिभरैर्धूम्याट-भेरी-स्वरै-
र्झिल्ली-झल्लरि-निस्वनै: पिक-पिका-बीणा-निनादैर्मुदा ।

---

च्छद अर्थात् ओष्ठाधर की भाँति प्रतीत हो रहे हैं और जिन्होंने मधुरूपी संकोच के भार से मुख नीचे कर लिया है और जो वाष्प रूपी कम्प से काँप रहे हैं ॥७७॥

और भी देखो प्रिये ! यह युवा भृंग लताओं के ऊपर भृंगियों के साथ हल्लीश नृत्य (नारियों का नृत्य) स्वयं भी करता हुआ कमल के अन्दर अपनी प्रियतमा भृंगी को गुप्त-भाव से प्रबेश कराकर आप भी उसमें प्रबेश कर रहा है ॥७८॥

तब मधुमंगल प्रिय वृन्दावन के दर्शन कराते कराते श्री-राधाकृष्ण के प्रति कहने लगा ॥७६॥

हे व्रजकाननेश्वर राधाकृष्ण ! ग्रीष्म – कालीन इस मनोहर बनभाग के दर्शन करें। यह अपने सन्मुख आप लोगों का सुख गमन देख कर सेवा के लिये उत्सुक हो अपने वैभव सहित प्रकाशित हो रहा है ॥८०॥

और भी—यह बनभाग तुम दोनों के दर्शन कर हर्षोत्फुल्ल हो टिटी–हरी पक्षियों के शब्द के रूप में दुन्दुभि बजा रहा

दृष्ट्वा वामिह चाष-डिण्डिम-रवैः शारी-वचःसंस्तवै-
भृङ्गालीध्वनि-गीतकैर्वितनुते नृत्यं लताग्रैश्चलैः ॥८१॥
वस्त्राणि सत्पाटलि-पुष्पवृन्दैः शिरीष-पुष्पैरवतंसकांश्च ।
मल्लीभिरङ्गाभरणानि हर्षाद्विभर्त्यसौ वामिव दातुमुत्कः ॥८२॥
सुपक्त्रिमैः पीलु-करीर-धात्री-राजादनैः सत्पनसाम्र-विल्वैः ।
विकङ्कतैर्जालक-तालवीजैः सिषेविषुर्वां धिनुतेऽसकौ माम् ॥८३॥
इह रविमणि-वद्ध प्रान्तभूम्युष्मदीप्य-
द्दिनकर-करजालैर्म्लानिमाशङ्कथ वां किम् ।

---

है और गुड़गुड़ पक्षियों की ध्वनि के रूप में भेरी-नाद कर रहा है। झिंगुर की सुन्दर झन्कार में झाझ वजा रहा है, कोकिल-कोकिलाओं की कुहु कुहु में बीणा की मधुर ध्वनि कर रहा है, नीलपक्षी की बोली में डमरु की डिम डिम ध्वनि कर रहा है और सारिकाओं (मैनाओं) के शब्द में स्तुति करते और भौंराओं के गुंजार में गीत गाते हुए चंचल लताओं और वृक्षों के द्वारा नृत्य का बिस्तार कर रहा है ॥८१॥

और भी—यह ग्रीष्मकालीन मनोहर बनभाग तुम दोनों को सुन्दर पाटल (गुलाब) पुष्पों द्वारा बस्त्र, शिरीष सुमनों के कर्णभूषण एवं मल्लिका सुमनों के अंगाभरण अर्पण करने के लिये ही मानों उत्सुक होकर उन उन पुष्पों को धारण किये हुये है ॥८२॥

और भीः— यह बन भाग, पके हुये पीलू, करील (टेंटी), आँवला, पियाल, कटहल, आम, बेल, बिकंक, जालक, ताल-बीज इत्यादि स्वादु फलों के द्वारा तुम दोनों की सेवा करने की अभिलाषा करता हुआ मुझे (मधुमंगल को) आनन्दित कर रहा है ॥८३॥

प्रणय-तत-निजाङ्गैश्छायदन्त्यो भवन्तौ
कलयतमगवल्ल्यः पल्लवैर्वीजयन्ति ॥८४॥
बहुप्रजेयं कदली निजात्मजै-वृ ताभितस्तैः सुतवत्करा यथा।
ताँल्लालयन्तीच्छदपाणिना बभौ धयत्यधोऽञ्चत्सुमनःस्नुतस्तनम् ॥८५
सुदीर्घ-नासेति सुपक्वमाम्रे विन्यस्त-चञ्चु पिकमाकलय्य।
स्मेराननाः प्रेक्ष्य पुरो निजालीः प्रियां हरे पश्य विनम्र-वक्त्राम् ॥८६

---

पुनश्चः— इस बन के प्रान्त – भाग की भूमि सूर्यकान्त-मणि से आबद्ध (बँधी हुई) है, वह सूर्य के किरणजाल से उद्दीप्त हो उष्ण हो गया तो तुम दोनों को अपने ताप से मलिन न कर दे–इस आशंका से, प्रणय के बशीभूत होकर ही क्या इस बन के वृक्षों और लताओं ने अपनी शाखा–प्रशाखा रूपी अंगों का बिस्तार कर तुम लोगों के ऊपर आच्छादन कर रखा है और अपने पल्लवों के द्वारा वे तुम्हें बीजना कर रहे हैं ॥८४॥

और सप्त – पुत्रबती स्त्री की भाँति यह कदली भी बहु सन्तानबती है। यह अपनी सन्तानों से घिरी हुई अपने पत्तों के हाथों से अपनी सन्तानों का लालन करती है और अपने नीचे के भाग में लटकते हुए पुष्प रूपी स्तन के झरते हुए मधु-रूपी दूध को उन्हें पिलाती है-ऐसी यह कदली अति शोभा को प्राप्त हो रही है ॥८५॥

और उधर तो देखो कृष्ण ! तुम्हारी प्रियतमा श्रीराधा ने शिर नीचा कर लिया है कारण कि वह जो एक पका हुआ आम है उसका पार्श्व भाग नासिका सा लगता है, उस-पर कोयल अपनी चोंच मार रहा है। इसे देख सखियों को लगा कि श्रीराधा के मुख–चुम्बन के लिये तुमने अपना

मल्ली-वल्ली-मतल्ली-ततिभिरिह लसल्लोल-लोलालिमाला
च्चिल्लीभिश्चारु-तल्लीनटशुचि विदधत् साधु-हल्लीशकेलिम् ।
क्रुध्यत्कन्दर्प-मल्लीकृत-कुसुमचयैर्व्यक्तमन्दस्मितः
सोऽयं श्रीगोपपल्लीपतिसुत इव सत्तल्लतीरश्रियाभात् ॥८७॥
निशम्य वाचं मधुमङ्गलस्य राधा-मुकुन्दौ स्मितशोभितास्यौ ।
वृन्दा-वितीर्णान् श्रवणे न्यधात्तां शिरीष-पुष्पस्तवकान् परस्परम्॥
करारविन्देन पराग–पांशुलान्
कृष्णः प्रियाया अलकान् व्यतस्तयत् ।

---

मुख उस पर संयुक्त कर दिया और वे हँस पड़ीं उनको हँसती देख श्रीराधा लज्जित हो गईं और शिर नीचे कर लिया ॥८६॥

और उस क्षुद्र सरोवर के तट पर तो गोपांगना से घिरे हुये व्रजराजनन्दन की सी शोभा छा रही है। वहाँ पर एक सुन्दर मल्लिका के साथ यह तमाल – वृक्ष हल्लीश नृत्य (स्त्रियों का मण्डलाकार नृत्य) बिलास कर रहा है। मल्लिका पर जो बड़े मननानते, चंचल और लोभी भ्रमरकुल मंडरा रहे हैं वे ही मानों तो उसकी कुटिल भौंहें हैं और उसकी कुसुम-राशि ही मानों तो उसका मन्द – हास्य है जिसे अतिक्रुद्ध कन्दर्पराज द्वारा नियुक्त मल्लराज ही समझो। तात्पर्य–तमाल और मल्लिका – वृक्ष की सम्मिलित शोभा गोपी-कृष्ण-विलास-माधुरी की भाँति दृष्टिगोचर हो रही है ॥८७॥

इस प्रकार मधुमंगल की बातें श्रवण कर श्रीराधाकृष्ण का मुखारबिन्द मन्द मधुर मुसकान से सुशोभित हो गया और उन्होंने बृन्दादेवी के अर्पित शिरीष फूल के गुच्छे को परस्पर के कर्णों पर धारण कराया ॥८८॥

तब श्रीकृष्ण ने श्रीराधा के मुखपर छूटे हुये छोटी छोटी

साप्यस्य चूड़ोपरि केकि-चन्द्रकान्
बिकाशि--दोर्मुलमथालकानपि ।८६॥
कृष्णः प्रियामाह हृदि स्पृशन् प्रिये! निदाघतोपैरुपतापिताऽभितः।
पलायमानः कुच-शैलदुर्गकं समाश्रितः शैत्यगुणोऽस्ति किं तव ॥६०
कान्ते सुधांशु-मणिवद्ध-नगालवाले
तद्वक्त्र-शुभ्र-किरणोदय-जाम्वुपूरे ।
स्नात्वा निपीय सलिलं बिगतोष्णतापा-
स्तत्सेतु-मूर्द्धि्न बिलसन्ति खगाः सकान्ताः ॥६१॥
राधाकृष्णौ प्राह ततस्तौ सुवलोऽपि
प्रावृड्मञ्जुं पश्यतमग्रे बनभागम् ।

---

अलक जाल को पुष्पों के पराग से धूमर कर दिया और श्रीराधा ने भी अपनी भुजा ऊपर उठाकर श्रीकृष्ण की मोर-चन्द्रिका और अलकाबला को पुष्पों के पराग से वैसे ही धूमल कर दिया ।८६॥

श्रीकृष्ण प्रियतमा के हृदय को स्पर्श करते हुये बोले, "प्रिये क्या ग्रीष्म के ताप से पीडित हुआ शीतलता गुण इधर उधर भागता-हुआ तुम्हारे कुचशैल रूपी दुर्ग का आश्रित हुआ है" ॥६०॥

हे प्रिये! तुम्हारे मुखचन्द्र के उदय होने के कारण वृक्षों के चारों ओर बंधे हुये चन्द्रकान्तमणि के थामरों में से जल बहने लगा है। इसी से पक्षीगण अपनी अपनी कान्ताओं के साथ थामरे के शिरोभाग में बिलास कर रहे हैं ॥६१॥

तब सुबल ने श्रीराधा - कृष्ण से कहा हे राधाकृष्ण देखो! वह सामने का बनभाग बर्षा ऋतु से मनोहर बना हुआ है,

बिद्यु न्मेघौ बामिह मत्वा प्रणयान्धौ
नृत्यत्याराम्मत्ता-मयूर-ब्रज एष: ।।६३।।

मल्ली-मतल्ली-कुलपालिकाना-मङ्के निषण्णान् भ्रमरान् सुलोलान्।
स्वसौरभैः पश्यतमात्तगर्वाः कर्षन्त्यमुष्मिन् गणिका हसन्त्य: ।।६३

अस्मिन् भृङ्गालि-ललिता बर्षावर्षोर्ज्जिताटवी ।
घन-मेघाबृता भाति यूथी यूथीकृतालिका ।।६४।।

अभ्रमभ्राबृतं चास्मिन् भुबनं भुवनाप्लु तम् ।
ककुभ: ककुभैः फुल्लै र्व्याप्ता नीप-कदम्बकैः ।।६५।।

आलालपीतीह मुदा पिकाली दात्यूह-मालापि च कोकवीति।
संरारटीत्यत्र हि चातकालिः शालूर वीथिः परिरोरवीति ।।६६।।

---

मोर तुम्हें बिद्यु त् और मेघ समझ प्रेमोन्मत्त हो नृत्य कर रहे हैं ।।६२।।

और देखो ! इस बन में गणिका अर्थात् जूही फूल गर्वीली बनी हँसती हुई सती मल्लिका रूप कुलरमणियों के अंकों में स्थित अत्यन्त चंचल भ्रमरों को अपने सौरभ के द्वारा आकृष्ट कर रही हैं। (दूसरे पक्ष में:)—गणिकाऐं कुलांगनाओं की गोद में से लम्पट पुरुषों को अपने अंग-सुबास से आकर्षित कर रही हैं ।।६३।।

इस भाग में यह बन बड़ी शोभा को प्राप्त हो रहा है, यह मधुकरमालाओं से मनोहर बना है, बर्षाकालीन जलधारा से वृद्धि को प्राप्त हुआ है और सघन मेघमालाओं से आवृत होने के कारण यूथिका (जूही) कुसुमों से अलिकुल को यहीं एकत्रित कर रखा है ।।६४।।

इस बन में गगन - मंडल मेघमालाओं से आवृत है और भुवन - मंडल जल से प्लावित है और दिङ्मण्डल (दिशाएँ) प्रफुल्ल अर्जु न व कदम्ब के वृक्षों से व्याप्त है ।।६५।।

बिरारबीत्यत्र बकालिरेषा शिखावल-श्रेण्यपि दंध्वनीति ।
कोपष्टिकाली प्रणिनानदीति प्रसंस्वनीत्यत्र च मुद्गुपंक्तिः ॥६७॥
घनाबली-नील-नीचोल-संवृता बलाकिकामौक्तिक-हारधारिणी ।
बलारिकोदण्डक-मण्डना पुरः प्रावृट् सखीवेच्छति वां निषेवितुम् ॥
कदम्बैः प्रालम्बान् कुटज-कुसुमैर्गर्भक-बरान्
किरीटान् केतक्या दल-समुदयैं रङ्गणयुतैः ।
स्फुटद्यूथीपुष्पैरपि बिबिधहारान् स-ककुभै-
रसौ प्रावृड् लक्ष्मीश्चरण-कमलेष्वर्पयति बाम् ॥६६॥

---

और भी देखो, इस बन में कोकिल कुल बार बार आनन्द के साथ आलाप गान कर रहा है। डाहुक (एक जलपक्षी) सब बार बार बोल रहे हैं। चातक और दादुर भी बार बार जोर जोर से धुनि कर रहे हैं ॥६६॥

इधर बकपंक्ति उच्च ध्वनि कर रही है, मयूरकुल भी ऊँची केका धुनि कर रहे हैं, जल कुक्कुट गम्भीर शब्द कर रहा है और हंसश्रेणी पुनः पुनः उच्चरब कर रही है ॥६७॥

यह बर्षा ऋतु सरद् की भाँति तुम दोनों की सेवा करने की इच्छा से सन्मुख उपस्थित हुई है इसी कारण इसने मेघ-मालाओं की नीला-साड़ी, बक-पंक्तियों की मुक्ता-माल और इन्द्रधनुष के नीले, पीले, व रक्तादि नाना बर्ण के रत्नालंकार धारण कर लिये हैं ॥६८॥

यह बर्षालक्ष्मी तुम दोनों के चरणकमलों में कदम्बों की सरल लम्बीमाला, गिरि – मल्लिकाओं के उत्ताम केशभूषण, केतकी का किरीट तथा पत्र सहित खिले हुए यूथिका, कदम्ब, और अर्जुन के पुष्पों द्वारा गुंथे हुये नानाप्रकार के हार समर्पण कर रही है ॥६६॥

घुसृणमदविलिप्तोरोजयोः पक्वतालै-
र्लसदलक-ततीनां पक्क-जम्बूफलैः सा ।
त्वयि तव दयितायाः स्वङ्गुलीपर्वकाणा-
मुपमितिमभिधत्तो पक्क-खर्जूरकैश्च ॥१००॥
कृष्णं बिना सुलीलः को वा व्रजबनमृते क बा लीला ।
भरणयत इति दात्यूहैः को वा को वा क वा क वा विरुतैः ॥१०१॥
कृष्णं शश्वत्स्वलीला-घनरस-बितरैः प्रावृषं संसृजन्तं
हित्वा के वा पयोदाः क्वचिदपि च कदाप्यम्बुवृष्टिं ददानाः ।

---

यह वर्षालक्ष्मी तुम्हारे लिये तुम्हारी प्रियतमा श्रीराधा के अंगों के उपमानों का भी बिधान कर रही है अर्थात् श्रीराधा के अंगों की उपमा योग्य बस्तुऐं भी बन में बिद्यमान हैं, यथा. – श्रीराधा के कुंकुम कस्तूरी लिप्त स्तनयुगल के सदृश पक्क तालफल हैं, अलकाबली के सदृश सुपक्क जम्बुफल (जामुन) हैं, और सुन्दर अंगुलियों के पर्व के समान सुपक्क खजूर (खजूर) फल हैं ॥१००॥

पुनश्चः— श्रीकृष्ण के अतिरिक्त कौन व्यक्ति सुन्दर लीलामय है ? और वृन्दाबन के अतिरिक्त किस स्थान में ही ऐसी लीला सम्पन्न हो सकती है ? अर्थात् कहीं नही । इसी विचार से ही दात्यूह (जलकौआ) "को वा, को वा,क वा क वा" अर्थात कौन् श्रीकृष्ण जैसा व्यक्ति है और कहाँ वृन्दाबन जैसा स्थान है , अर्थात् कोई नहीं, कहीं नहीं–पुकाररहा है॥१०१

यहाँ के तो दादुर भी मेघ व बर्षाकाल की निन्दा कर रहे हैं । वे हर्ष से फूल फूल करके 'के को, के को' ध्वनि करते हुये यही पूँछ रहे हैं कि कहाँ है श्रीकृष्ण के समान जलदाता मेघ और कृष्णलीलारस वृष्टि के समान वर्षाकाल ? मेघ तो

प्राबृट्कालः स को वा षड़्तुषु गणितो मास–युग्म–प्रमाणः
केकोनादैः प्रहर्षादिति दिशि दिशि तान् तञ्च निन्दन्ति भेकाः ॥१०२
बर्षायते मधुस्रावो मधुपाली घनायते।
पुरः कदम्वबाटीयं पश्यतं दुर्दिनायते ॥१०३॥
स्वप्रेष्ठयासौ बिलसन् शिखण्डी शिखण्डिनीर्बीक्ष्य पुरः समेताः।
आच्छादयंस्तां निजपिञ्छतत्या नृत्यत्यसौ ताः पुरतो विधाय ॥१०४

---

केवल एक प्रदेश में बर्षाकाल में ही जल बरसाते हैं और वह बर्षा काल भी छः ऋतुओं में से दो मास का एक ऋतु और श्रीकृष्ण तो अपनी लीला द्वारा गाढातिगाढ दास्य, सख्य, बात्सल्य व श्रृंगारादि रसों की झर लगा लगा कर निरन्तर बर्षाकाल की ही सृष्टि किये हुये हैं, ऐसे रसदाता श्रीकृष्ण के सन्मुख जलदाता मेघ भला क्या है ? अर्थात् वर्षाकाल में मेघों की जलवर्षा से कृष्णलीला – वर्षण में अधिकता है ताप– हारित्व है और सुखश्रवणता है। यही विबेचना करके मानों तो दादुर "के का" धुनि कर के मेघ बर्षाकाल की निन्दा कर रहे हैं ॥१०२॥

और देखो वृक्षों से यह मधु की धारा बर्षा – धारा के समान, भ्रमर–श्रेणी जलधर – मेघ के समान और यह अग्रवर्ती कदम्ब दुर्दिन के समान आचरण कर रहे हैं। मेघाच्छन्न दिन का नाम ही दुर्दिन है। सघन कदम्ब की छाया मेघाच्छन्न आकाश की भाँति ही प्रतीत होती है ॥१०३॥

और देखो, इस मोर ने अपनी प्रिया मोरनी के साथ बिहार करते करते सामने और मोरनियों को आते देखा तो अपने पुच्छ जाल से अपनी प्रिया को ढक कर उनके आगे नृत्य कर रहा है ॥१०४॥

इत्थं पुष्णन् प्रावृषेण्यां श्रियं तां
राधा-शम्पालिङ्गितः कृष्ण-मेघः ।
आली-चक्षुश्चातकान् सुष्ठु धिन्वन्
विश्वं सिञ्चत्येष लीलामृतैः स्वैः ॥१०५॥

श्रीचैतन्य-पदारविन्द-मधुप-श्रीरूपसेवाफले
दिष्टे श्रीरघुनाथ-दासकृतिना श्रीजीव-सङ्गोद्गते ।
काव्ये श्रीरघुनाथ-भट्टवरजे गोविन्दलीलामृते
सर्गो द्वादश एष सुष्ठु निरगान्मध्याह्नलीलामनु ॥१२॥

## अथ त्रयोदशः सर्गः

ततस्तैरागतः कृष्णः सीमां कानन-भागयोः ।
तच्छोभामाह कान्तायै ऋतुयुग्म-श्रियान्विताम् ॥१॥

---

श्रीकृष्ण रूपी जलधर श्रीराधारूपिणी सौदामिनी के द्वारा आलिंगन होकर इस प्रकार वर्षा – कालीन शोभा को बिस्तार करते हुये और सखियों के नेत्ररूपी चातकों को प्रीतियुक्त करते हुये लीलामृत द्वारा बिश्व का सींचन कर रहे हैं ॥१०५॥

अब श्रीगोबिन्दलीलामृत महाकाव्य का मध्यान्हलीला नामक द्वादश सर्ग समाप्त हुआ। यह श्रीगोविन्दलीलामृत श्रीकृष्णचैतन्यमहाप्रभु के पदारविन्द के मधुप स्वरूप श्रीरूप-गोस्वामी की कृपा का फल है, श्रीरघुनाथदासगोस्वामी द्वारा प्रेरित है, श्रीमज्जीवगोस्वामी के संग से उदय हुआ है तथा श्रीरघुनाथभट्टगोस्वामी के वर के प्रभाव से प्रादुर्भूत हुआ है ॥१२

निर्यद्वर्षाख्य-बाल्योद्यच्छरत्तारुणिमाङ्कुरा ।
किशोरी--तनुवद्भाति प्रिये पश्याटबी पुरः ॥२॥
प्रविगत-कुसुमां काले प्रवयसमिव यूथिकां हित्वा ।
प्रोद्यत्कुसुमां जातीं मुग्धामिव संमिलत्यसौ भ्रमरः ॥३॥
परिणत-बर-गुञ्जापुञ्ज-शोणाटवीयं
पतित-शिखि-शिखण्डा काश-पुष्पैः सिता भूः ।
शिखिततिरपि मूका बाग्मिनी हंस-पंक्तिः
कथयति ऋतुलक्ष्मीः शारदीमागतां नः ॥४॥

---

अब श्रीकृष्ण सकल स्वजनों के साथ बर्षा व शरत्कालीन बन विभागों की सीमा पर स्थित मनोज्ञ कानन में जा उपस्थित हुए और प्रियतमा श्रीराधा के निकट उन दोनों ऋतुओं की शोभा से युक्त बन की शोभा बर्णन करने लगे ॥१॥

हे प्रिये ! देखो यह बन किशोरी अर्थात् एकादशवर्ष वाली बाला के शरीर की भाँति शोभायुक्त हो रही है, कारण-कि इसके अंगसे बर्षा नामक बाल्य का गमन एवं शरद्रूपी तरुणाई का अंकुर उदय हो रहा है ॥२॥

हे प्रिये ! देखो यह भ्रमर पुष्पविहीन यूथिका को वृद्धा नारी के समान परित्याग करके मुग्धानारी के समान प्रस्फुटित कुसुमजाती का आश्रय ले रहा है ॥३॥

प्रिये ! देखो यह बन हमको समागत शरद् ऋतु की शोभा बतला रहा कारण कि यह बन पके हुये सुन्दर गुंजाफल से लाल हो रहा है, इसकी भूमि पर मोर - पंख गिरे-बिखरे पड़े हैं और यह काश के फूलों से श्वेत हो रही है तथा मेघों के चले जाने से मयूरकुल मूक है और हंसपंक्ति बाचाल हो गयी है ॥४॥

सेफालिका-कुसुमपालिमलिः सतृष्णो
यां यां मुदा स्पृशति संस्खलति स्म सा सा।
आलीर्ततिः सुमुखि! यद्वदहं तदानीं
यां यां ससार चकितापससार सा सा ॥५॥
अथावदत् कुन्दलता निचाय्यतं बृन्दावनेशौ बनभागमग्रतः।
इमं शरच्चारुतयेह बिश्रुतं बयस्यया वां शरदा बिभूषितम् ॥६॥
चञ्चत्खञ्जन-लोचनाम्बुज-मुखी लोलालि-मालालका
खेलत्कोक-कुचा सिताभ्र-सिचया रक्तोत्पलोष्ठाधरा।
कूजत्सारस-पालीरम्यरसना नीलोत्पलोत्तंसिका
नाथौ पश्यतमत्र वां शरदियं सेवोत्सुकास्ते सखी ॥७॥

---

हे सुमुखि! अपनी वंशी को ढूढते समय में जिस जिस सखी के समीप गया था, तो वे जैसे चकित होकर जिधर तिधर भाग निकलीं थीं, उसी प्रकार ये लोभी भ्रमर मुदित होकर जिस जिस सेफालिका (हारसिंगार) के फूल को स्पर्श करते हैं, वह वह टूट टूट कर भूमि पर गिरते जाते हैं ॥५॥

तव कुन्दलता बोली, हे वृन्दावनाधीश्वर श्रीराधाकृष्ण! तुम दोनों सामने के इस बनभाग के दर्शन करो। कारण कि तुम लोगों के समान किशोर बयस वाली शरद् ऋतु ने इसे विभूषित किया है, अत एव शारदीय शोभा मनोहारिणी है करके विख्यात हुई है ॥६॥

हे युगल प्रभो! यह शरद् सखी तुम दोनों की सेवा के लिये बड़ी उत्सुका है। देखोना चंचल खंजन इसके चंचल-नयन हैं, कमल ही बदन है, चंचल अलिकुल ही अलकावली है, क्रीडारत चकोर ही स्तन हैं, शुभ्रवर्ण मेघमण्डल ही

जातीभिः सह-रङ्गणाभिरखिलाङ्गालङ्कृतीः कैरवै-
रुत्तंसानवतंसकांश्च सुभगै रक्तोत्पलेन्दीबरैः ।
शय्यां कुञ्जगृहे स्वयं निपतितैः सेफालिका-सञ्चयै-
र्निम्मीयार्पयितुं शरत्सहचरी वां वर्त्म संवीक्षते ॥८॥
प्रफुल्ल-सप्तच्छददान-सौरभः सिताम्बुदाली-कुथ-संबृताङ्गकः ।
काश-प्रसूनाबलि-चारुचामरः स्मरोन्मदोऽशालि-बिराब-बृंहितः ॥९
नभो नदत्सारस-किङ्किणीकलः
सोऽयं शरत्काल--मनोज--वारणः ।
स्वनन्मरालादिक--पत्रि--निस्वनद्-
घण्टाचयो दीव्यति कानने पुरः ॥१०॥ युग्मकम्

---

बस्त्र है। रक्तोत्पल ही ओष्ठाधर हैं, कूजते हुए सारस पंक्ति ही चारु किंकिणी (कौंधनी) है, एवं नीलोत्पल ही कर्ण-भूषण बना हुआ है। (यह अर्थ बन पक्ष का हुआ) सखी-पक्ष में - सखियाँ भी खंजनलोचना पद्ममुखी इत्यादि हैं ॥७॥

यह शरद् सहचरी अनेक प्रकार की सेवा - सामग्रियों का निर्माण करके तुम दोनों को अर्पण करने के लिये बाट जाह रही है। इसने रंगन व जाति - पुष्पों के अलंकार सब अंगों के लिये बनाये हैं, कुमुद पुष्पों के शिरोभूषण, सुन्दर रक्त-कमल व नीलकमल के कर्णभूषण बनाये हैं, तथा स्वयं पतित सेफालिका पुष्पों की शय्या रचना की है ॥८॥

और यह शरद्काल कन्दर्पराज का बिख्यात गजराज भी है। यही आगे के वन में बिलास कर रहा है। कुसुमित सप्त-च्छद वृक्ष का सौरभ ही इसका मद है। श्वेतवर्ण के मेघ-मालाओं के झूल से इसका अंग आवृत है काश (मूंज) के

कमलाकर-लालिता सदा परमहंसकुलैक-संश्रया ।
बिलसच्चक्ररुचिर्वभौ पुरः शरदेषा भगवत्तनूरिव ॥११॥
अथ ते शुश्रुवुः सर्व्वे पक्वामृत-फलद्रुमे ।
शुकानां सारिका-वृन्दैर्वितण्डां तदधःस्थिताः ॥१२॥
वेदान्ताध्यापनाचार्य्या अनुचाना वयं द्विजाः ।
स्त्रीभिरास्पृष्टवृक्षाणां पतामः फल-भक्षणात् ॥१३॥

---

कुसुम ही इसके चारु चँवर हैं, कामोन्मत्त वृष, भ्रमर एवं पक्षियों के शब्द ही इसकी चिंघाड़ है, आकाश मार्ग में कूजते हुए सारस श्रेणियों के शब्दही इसकी किंकिणी की अस्फुट ध्वनि है और बोलते हुए हंसादि पक्षियों के शब्द ही इसके घण्टों की घनघोर है ॥६–१०॥

यह शरद् काल श्रीभगवद्विग्रह के समान भी शोभा युक्त है, भगवान् श्रीबिष्णु का बिग्रह जैसे कमला (लक्ष्मी) कर लालित है, परमहंसकुलाश्रित हैं तथा क्रीड़ा करते हुए चक्र के द्वारा सुशोभित है वैसे ही यह शरद् ऋतु कमलाकर अर्थात कमल के उत्पत्ति-स्थान सरोवरों से सुशोभित है, श्रेष्ठ हँस कुल का एक मात्र निबासस्थल है तथा चक्रवाक पक्षियों द्वारा सुशोभित है ॥११

तब श्रीराधा, श्रीकृष्ण, मधुमंगल, पौर्णमासी, वृन्दादेवी, कुन्दलता व अन्यान्य सखीगण वृक्ष के नीचे बिराजमान होकर अमृतमय सुपक्व फल युक्त वृक्ष के ऊपर बैठे सारिकाओं के साथ शुकपक्षियों का वितण्डावाद श्रवण करने लगे ॥१२॥

शुक पक्षी कहने लगे:— हम द्विज हैं एवं अनुचान हैं अर्थात् हमने गुरुजनों के समीप वेद वेदांगादि अखिल शास्त्र अध्ययन किया है तथा वेदान्तशास्त्र का अध्यापन करके हम

बनं बृन्दाबनेशेन दत्तमेतत् प्रतुष्यता ।
अस्मभ्यं सारिकास्तस्माद्गच्छतान्यत्र दासिकाः ॥१४॥ युग्मकम्
प्रभु-द्विषः प्रजा यूयं राधैव यद्वनेश्वरी ।
पुराणेष्वदमेबोक्तं "राधा बृन्दाबने बने" ॥१५॥
श्रुत्या कृष्णबनत्वेन यदेतद् गीयते बनम् ।
बाध्यते हि स्मृतिः श्रुत्या तद्विचारयत स्वयम् ॥१६॥
हरेरियं बनेशता समस्त लोक-बिश्रुता ।
श्रुति-स्मृति-प्रमाणिका जगन्मनः प्रमोदिका ॥१७॥

---

आचार्य भी हुए हैं। स्त्रियों के द्वारा स्पर्श किये हुये वृक्षों के फल खाने से तो हम पतित हो जायँगे ॥१३॥

विशेषतः वृन्दाबनेश्वर श्रीकृष्ण ने संतुष्ट होकर यह बन हमको समर्पण किया है अतएब, हे दासिका सारिकाओं! तुम लोग अन्यत्र चली जाओ ॥१४॥

यह सुनकर सारिकाएँ कहने लगीं अरे शुको! तुम सब प्रभु के बिद्वेषी प्रजा हो कारण कि श्रीराधा ही इस बन की अधीश्वरी हैं। यही पुराणों में बर्णित हुआ है कि "श्रीराधा ही बृन्दावन नामक वन की अधीश्वरी हैं। ॥१५॥

तब शुककुल बोला—अरी सारिकाओ! श्रुति में इस बन को कृष्ण - बन कहा गया है, अतएव तुम स्वयं इस पर बिचार कर लो। जब श्रुति के प्रमाण से स्मृति का प्रमाण बाधित हो जाता है तो निश्चय हीं यह बन श्रीकृष्ण का ही सिद्ध हुआ ॥१६॥

और समस्त लोकों में भी यही प्रसिद्ध है कि श्रीकृष्ण ही इस बन के अधीश्बर हैं। श्रुति-स्मृति इसमें प्रमाण

